यमेन समं, तुर्यात् चतुर्थश्लोकात्, 'चतुरश्छयतावाद्यक्षरलोपश्च' इति साधुः, वरुणेन समं नलस्य समानभावं सारूप्यं, जानती अवगच्छन्ती, अत एव विमुग्धा विमूढा, सा भैमी, तया देव्या, पुनः अवादि उदिता, वदेः कर्मणि लुङ् ॥ ३१ ॥

इन चार श्लोकों ( १३।२७-३० ) में-से पहले ( 'अत्याजि-' १३।२७ ) श्लोकसे इन्द्रके साथ दूसरे ( 'येनामुना-' १३।२८ ) श्लोकसे अग्नि के साथ, तीसरे ('यच्चण्डिमा-' १३।२९) श्लोकमे यमके साथ और चौथे ( 'किं ते-' १३।३० ) श्लोकसे वरुणके साथ उस ( नल ) की समानता को जानती हुई ( अत एव ) अत्यन्त भ्रममें पड़ी हुई दमयन्तीसे वह ( सरस्वती देवी ) फिर बोली ॥ ३१ ॥

त्वं याऽर्थिनी किल नलेन शुभाय तस्याः क स्यान्निजार्पणममुत्र चतुष्टये ते? ।
इन्द्रानलार्यमतनूजपयःपतीनां प्राप्यैकरूप्यमिह संसदि दीप्यमाने ॥३२॥

अथ पुनर्देवी देवेषु दाक्षिण्यात् दमयन्तीं श्लेषभङ्ग्यन्तरेण क्लिश्नाति, श्लोकद्वयेन त्वमित्यादि। या त्वं नलेन निमित्तेन, अर्थिनी अर्थवती, किल, 'अर्थाच्चासन्निहिते' इति इनिप्रत्ययः; तस्यास्तत्प्रार्थिन्याः, ते तव, ऐकरूप्यं नलसारूप्यं, प्राप्य इह अस्यां, संसदि स्वयंवरसभायां, दीप्यमाने राजमाने, अमुत्रामुष्मिन्, इन्द्रानलार्यमतनूजपयःपतीनाम् इन्द्रवह्नियमवरुणानां, चतुष्टये चतुष्टयमध्ये, क कस्मिन्, निजार्पणम् आत्मसमर्पणं, शुभाय मङ्गलाय, स्यात्? एतेषु कस्मिन्नपि आत्मदानं ते शुभाय न स्यादेव, यत एते इन्द्रादयः नलरूपधारिणः न त्वेषु कोऽपि वास्तविकनल इति तव प्रार्थना सफला न भवेदिति भावः। अन्यत्र—नलसारूप्यं धृत्वा इन्द्रादीनां चतुष्टये इह संसदि दीप्यमाने जाज्वल्यमाने सति, अमुत्र नले, निजार्पणं क कुतः, शुभाय स्यात्? अपि तु न कुतोऽपि स्यात्, इन्द्रादीनपरितोष्य नलवरणं ते न शुभकरमिति भावः। एवम् अर्थद्वयेन क्रमात् नलप्राप्तौ नैराश्यं तन्नैस्पृह्यरूपेण ताम् अतापयदिति तात्पर्यम् ॥ ३२ ॥

जो तुम नलमें अभिलाषवती हो, उस तुम्हारा इन्द्र, अग्नि, यम और वरुण की एकरूपता ( राजाके दिक्पालांश होने के कारण समानरूपता ) को प्राप्तकर इस स्वयम्वरमें इन चारोंके प्रकाशमान रहने पर इस ( नल ) में आत्म—समर्पण कैसे शुभ ( भलाई ) के लिए नहीं होगा ? अर्थात् अवश्य ही होगा। ( अथवा—जो तुम नलमें निश्चय ही अभिलाषवती हो, उस तुम्हारा इन्द्र, अग्नि, यम और वरुणके एकरूपता ( नलकी समानरूपता ) को प्राप्तकर इस स्वयम्वर सभामें दीप्यमान ( ज्वलित = क्रोधित ) होते रहने पर इस (नल) में अत्म-समर्पण करना कहां अर्थात् किस प्रकार शुभ ( कल्याण या हर्ष ) के लिए होगा ? अर्थात् इनको छोड़ कर नलका वरण करने पर तुम्हारा कल्याण नहीं होगा क्योंकि ये तुम्हें या नलको भी क्रुद्ध होकर शाप दे देंगे। अथवा—जो तुम नलमें अर्थिनी ( अभिलाषवती ) हो ( इस प्रकार वर्णन किये गये भी नलको नहीं वरण करती ) उस तुम्हारा नलके समान

रूप को प्राप्त कर इस स्वयंवर सभामें प्रकाशमान इन इन्द्र आदि चारों देवों में-से किसमें आत्मसमर्पण करना शुभके लिए होगा अर्थात् मेरे अनेक वार कहने पर भी नलको वरण नहीं करती तो अतिशय सुन्दर इनमें से किसका वरण करती हो? कहो [ इस वचनसे यहां पर इन्द्रादि देव हैं या नहीं? दमयन्तीके इस सन्देह को सरस्वती देवीने दूर कर दिया, किन्तु इनमें वे इन्द्रादि देव कौन हैं? तथा नल कौन है-यह विशेष नहीं बतलाया, यहां पर इन्द्रादिका त्याग भी प्रतीत होता है ]। अथवा—जो तुम नलमें अभिलाषवती हो, उस तुम्हारा नलके समान रूपको प्राप्तकर इस सभामें प्रकाशमान इन्द्रादि चार देवोंमें—आत्म समर्पण करना कहां शुभके लिए होगा? अर्थात् दूसरेमें अनुरक्त स्त्री का दूसरे को आत्म-समर्पण कर पति बनाना कभी कल्याण ( हर्ष ) कारक नहीं हो सकता, अत एव तुम इन इन्द्रादि का त्यागकर नलको ही वरण करो ॥ ३२ ॥

**देवः पतिर्विदुषि! नैष धराजगत्या निर्णीयते न किमु न व्रियते भवत्या?।**
**नायं नलः खलु तवातिमहा नलाभो यद्येनमुज्झसि वरः कतरः पुनस्ते? ॥**

देव इति। विदुषि! हे विदग्धे! मदुक्तिवैचित्र्याभिज्ञे! एष धराजगत्याः भूलोकस्य, पतिः न, किन्तु देवः, जातावेकवचनम्, एते न भूपाः किन्तु देवा इत्यर्थः, भवत्या न निर्णीयते किमु? न व्रियते किमु? मर्त्यवरणात् वरम् अमर्त्यवरणमेवेति भावः। अथवा—धरान् पर्वतान्, अजति क्षिपतीति धराज इन्द्रः, स एव गतिः शरणं यस्या इति धराजगतिः प्राचीदिक् तस्याः, पतिः एष देव इन्द्रः, न निर्णीयते इति न, अपि तु निर्णीयते एव, अत एव उ इति सम्बोधनम्, उ भोः! भवत्या किं कथं, न व्रियते? अयमेव ते वरणीय इति भावः।

अग्निपक्षे तु—धरो वाहनम्, अजः छागः यस्येति धराजो वह्निः, वह्नेरजवाहनत्वश्रवणात्, स एव गतिः शरणं यस्याः तस्याः आग्नेय्या दिशः, पतिरेष देवोऽग्निः, न निर्णीयते इति न, अन्यत् पूर्ववत्।

यमपक्षे तु—धरान् पर्वतान्, अजति शृङ्गाभ्यां खुरैर्वा क्षिपति इति धराजः महिषः, तेन या गतिर्गमनं तयोपलक्षितः, पतिः धर्मरूपत्वात् पालकः, देवः यमः, अन्यत् पूर्ववत्।

वरुणपक्षे तु—धरायां पृथिव्यां, जायन्ते इति धराजानि स्थावरजङ्गमानि भूतानि, तेषां गतिर्जीवनोपायो जलं तस्याः, पतिः जलाधिपतिरित्यर्थः, देवः वरुणः, न निर्णीयते इति न, अन्यत् पूर्ववत्। अयं तव सम्बन्धी त्वत्प्रार्थित इत्यर्थः, नलो न खलु, किन्तु अतिमहा मनुष्यापेक्षया अतितेजाः, नलाभः नलकल्पः, नैते नलाः किन्तु नलप्रतिरूपका इत्यर्थः; यद्येनम् उज्झसि एषाम् अन्यतमं न वृणोषि चेदित्यर्थः, पुनः पश्चात्, ते तव, व्रियते इति वरो वरणीयः, वृङोऽप्, कतरः? न कश्चिदस्ति, सत्यनलस्य दुर्लभत्वादिति भावः।

अन्यत्र ( नलपक्षे )—भवत्या एव धराजगत्याः भूलोकस्य, पतिः रक्षकः, देवो राजा, 'देवः सुरे घने राज्ञि' इति विश्वः, नैषधराजगत्या नलमहाराजरूपेण, नैषधराजस्य नलस्य, गत्या ज्ञानेन वा, अथवा—नैषधराज एव गतिर्जीवनोपायो यस्यास्तया, भवत्या इत्यस्य विशेषणम्; पतिर्भर्त्ता, न निर्णीयते किमु ? न व्रियते किमु ? अयं ना पुरुषः, नलः खलु अतोऽयमेव वरणीय इत्यर्थः, एनं नलम्, उज्झसि यदि तव अतिमहान् अलाभोऽनर्थः, वर इत्यादि पूर्ववत् ॥ २२ ॥

इन्द्रपक्षमें—हे पण्डिते ( मेरे श्लेषोक्तिको समझनेमें चतुर दमयन्ति ) ! यह देव ( स्वर्गमें क्रीडा करनेवाला, या देवता ) भूलोक का स्वामी नहीं है ( किन्तु देवता एवं स्वर्गलोक का स्वामी इन्द्र है यह ) तुम नहीं निश्चय करती हो ? और इसे वरण ( पतिरूपमें स्वीकार ) नहीं करती हो ? अर्थात् इसे इन्द्र जानकर वरण करना चाहिये । ( अथवा—… तुम नहीं निश्चय करती हो ( क्योंकि इसे ) वरण नहीं करती हो ) ( यदि तुम इसे इन्द्र होने का निश्चय कर लेती तो मनुष्यापेक्षासे देव उसमें भी देवोंका स्वामी इन्द्र होनेसे इसे अवश्य वरण कर लेती, इसीलिए तुमने इसके इन्द्र होने का निश्चय नहीं किया है ऐसा जान पड़ता है ), अथवा—पर्वतोंके क्षेपणमें गतिमान् ( वज्र ) से पुरुष अर्थात् समर्थ यह इस देव ( इन्द्र ) को पति नहीं निश्चित करती हो ? ( और निश्चित करती हो तो क्यों ) वरण नहीं करती ? अर्थात् इसे पति निश्चित कर वरण करना चाहिये, अथवा—……पति नहीं निश्चित करती अर्थात् निश्चित करती हो हो फिर क्यों नहीं वरण करती ? अर्थात् पति निश्चित करके अवश्य ही वरण करना चाहिये । अथवा—हे ( दमयन्ति ) ! पर्वतों को क्षेपण करने ( फेंकने ) वाला इन्द्र ही है गति जिसका ऐसी पूर्व दिशा का पति ( पूर्वदिक्पाल इन्द्र ) का नहीं निर्णय करती ( ऐसा नहीं है तथापि ) क्यों नहीं वरण करती ? । निश्चय ही यह नल नहीं है ( किन्तु ) अतितेजस्वी नलाभ ( नलके तुल्य आभावाला ) तुम्हें ज्ञात होता है अर्थात् नलभिन्न ( इन्द्र ) होते हुए भी तुमको अतितेजस्वी होनेसे नलतुल्य कान्तिमान् जान पड़ता है ( मनुष्यापेक्षा अधिक तेज होनेसे वरण करने योग्य है ) । ( अथवा-यह नल ( तृणवत् तुच्छ सारवाला ) नहीं है ( किन्तु ) अतिनल ( नल नामक तृणसे अधिक सार वाला है, इस कारण भी वरण करने योग्य है ) । अथवा—यह नल नहीं है ( अत एव इसके वरण करने पर ) तुम्हें बड़े-बड़े उत्सव स्वर्गमें नन्दन वन विहार एवं सुमेरु पर्वतपर क्रीडा आदि ) तथा जीने का लाभ प्राप्त होगा, अर्थात्—इसके वरण करने से तुम्हें नन्दन-क्रीडा आदि करने का अवसर अनायास ही प्राप्त होगा, अथवा—बहुत दिनों तक जीवन का लाभ होगा अर्थात् इसके वरण करनेसे तुम अमृतपान सुलभ होनेसे बहुत दिनोंतक जीओगी ( अमर हो जावोगी ) । यदि इस ( अथवा—'अ+इनम्' अर्थात् विष्णुके बड़ा भाई होनेसे स्वामी = इन्द्र ) को छोड़ोगी तो दूसरा तुम्हें कौन वर ( पति या श्रेष्ठ ) मिलेगा ? अर्थात् संसार में विष्णुके भी स्वामी इन्द्र को छोड़ने पर तुम्हें इससे श्रेष्ठ कोई नहीं मिलेगा

अतएव इसे ही वरण करो । अथवा—यदि''''''छोड़ोगी तो तुम्हारा कौन वर ( पति या श्रेष्ठ, या अभीष्ट ) होगा अर्थात् कोई नहीं ( अपितु वह ) पर ( शत्रु ) ही होगा । अथवा—यदि''''''छोड़ोगी तो तुम्हारा कतर ( 'क' अर्थात् वायु से बढ़नेवाला या 'क' अर्थात् जलसे शान्त होने ( बुझने-नष्ट होने ) वाला ( इन्द्रके बादमें स्थित अग्नि ) पति होगा । [ अथवा-इससे इन्द्रके त्याग करने का भी सङ्केत सरस्वती देवी कर रही है, यथा—] यह भूलोकका पति ( रक्षक ) राजा नल नहीं है, यह तुम क्या निर्णय नहीं करती ? अर्थात् निर्णय करती ही हो ( और अत एव ) नहीं वरण करती ( नलानुरक्त होकर नलभिन्न इन्द्रका वरण नहीं करना तुम्हें उचित ही है ) । अथवा—इन्द्र ही है पति जिसका ऐसी इन्द्राणीका यह पति देव ( इन्द्र ) है यह निश्चय नहीं करती हो ऐसा नहीं है अर्थात् इसे इन्द्राणीपति देव इन्द्र तुम जानती ही हो ( अत एव ) नहीं वरण करती हो क्या ? ( यह अच्छा ही करती हो ) । सन्देह निवृत्तिके लिये सरस्वती देवी उसी निषेधपक्षको और भी आगे पुष्ट करती हुई कहती है—) यह तुम्हारा ( तुम्हारे चित्तमें स्थित ) अतिमहान् ( अतिशय तेजस्वी ) नल नहीं है ( अत एव तुमने इसका त्याग कर दिया तो ठीक ही किया ) किन्तु नलाभ ( नलतुल्य आभासित होता ) है अर्थात् कपट द्वारा इसने नलरूप धारण किया है । ( अथवा—यह नलाभ ( 'नल' नामक तृणके समान निस्सार है ( अत एव तुम इसे छोड़ती हो तो पर अर्थात् श्रेष्ठ कतर 'क' ( सुख ) में तैरनेवाला ) अर्थात् सुखसमुद्र नल वर ( पति ) होगा । नैषधराज ( नल ) ही गति ( शरण ) जिसका ऐसी आप इसे देव ( इन्द्र ) नहीं निश्चित करती हो क्या ? अर्थात् निश्चित कर ही लिया है ( क्योंकि इसे ) पति नहीं स्वीकार करती हो । तथा यह अतिमहा ( दैत्योंसे उल्लङ्घित तेजवाला निःसार ) है ( अत एव तुम इसे वरण करोगी तो ) तुम्हें लाभ नहीं होगा ( अथवा—तुम्हारा बड़ा अलाभ ( हानि ) होगा । ( अथवा—यदि तुम इसका त्याग करती हो तो तुम्हें बड़ा लाभ नहीं होगा ? अर्थात् अवश्य होगा ) ॥

**अग्निपक्षमें**—हे पण्डिते ( दमयन्ति ) ! वाहन बकरेसे ( अथवा—पर्वततुल्य ( विशालकाय ) बकरेसे, अथवा—पृथ्वीपर बकरेसे ) चलनेवाला, ( पाकादिके द्वारा त्रैलोक्यका ) रक्षक तथा देव ( प्रकाशमान्, या देवता ) इसको नहीं निश्चित करती ( पहचानती ) हो ऐसा नहीं है अर्थात् निश्चित करती ही हो ( किन्तु निश्चित करके भी ) इसे क्यों नहीं वरण करती हो अर्थात् इसे वरण करना चाहिये । ( अथवा—वाहन अजवाहनवाला ( अग्नि ) है गति ( शरण, या रक्षक ) जिसका ऐसी अग्निकोणरूप दिशाका यह देव (देवता, या अग्नि) है यह निर्णय नहीं करती ? ( और यदि निर्णय कर लिया है तो ) क्यों नहीं वरण करती ? अर्थात् वरण करना चाहिये । [ यदि यह अग्नि है तो नलतुल्य क्यों है ? इसका समाधान सरस्वती कर रही है ] निश्चित ही यह नल नहीं है, ( किन्तु ) अतितेजस्वी नलतुल्य शोभता है ( अथवा—निश्चित ही यह नल नहीं है किन्तु अतितेजस्वी तथा तुम्हारे नलके

समान प्रतीत होता है । अथवा—अनल अर्थात् अग्नि है) । यदि इसे छोड़ती हो तो तुम्हारा दूसरा कौन वर ( पति, या श्रेष्ठ ) होगा अर्थात् इससे अधिक श्रेष्ठ एवं तेजस्वी कोई तुम्हें नहीं प्राप्त होगा अत एव इसे ही वरण करना चाहिये । ( अथवा—यदि इसको छोड़ती हो तो तुम्हारा कौन अभीष्ट होगा अर्थात् कोई अभीष्ट नहीं होगा अपितु शत्रु ही होगा। [ अथवा—यहां पर भी सरस्वती देवीने दमयन्तीसे इस अग्निके त्याग करनेका सङ्केत किया है, यथा—] यह तुम्हारा ( चित्तहारी ) नल नहीं है ( किन्तु उसकी आकृति धारण करनेसे) नलकी आभावाला है अर्थात् यह कान्ति इसकी स्वभाविक नहीं किन्तु कृत्रिम है । अथवा—नल ( तृण-विशेष ) में आभावाला है अर्थात् जिसकी तेजस्विता तृण अर्थात् तुच्छमें ही है प्रवल शूरवीर दैत्यादिमें नहीं । अथ च—नैषधराज ( नल ) ही है गति ( शरण ) जिसका ऐसी आप इस प्रकाशमान अग्निका क्यों नहीं निर्णय करती ? अर्थात् निर्णय करती ही है क्योंकि वरण नहीं करती अथवा—यह तुम्हारा पति नल नहीं है किन्तु दैत्यादिसे उल्लङ्घित तेजवाला नल नामक तृणतुल्य है, अत एव तुम्हारे द्वारा यह वरणीय नहीं है ) ॥

**यमपक्षमें**—पर्वतोंको ( सींगों या खुरोंसे ) फेंकनेवाले ( भैंसे=महिष ) की गतिसे युक्त अर्थात् भैंसेको सवारी करनेवाला ( धर्मनियन्त्रक होनेसे संसारका ) रक्षक क्रीडाशील ( पक्षा०—देवता यमराज ) का निश्चय तुम नहीं करती अर्थात् नहीं पहचानती ? अपितु पहचान ही लिया है, फिर क्यों नहीं वरण करती हो ? । ( अथवा—महिषके द्वारा गमन करनेवाला यम है गति ( शरण या रक्षक ) जिसका ऐसी दक्षिण दिशाका पति नहीं है ? अपितु दक्षिण दिशाका पति है ही, फिर क्यों नहीं वरण करती ? अर्थात् वरण करना चाहिये ( इसके यमराज होनेका निश्चय करना तथा फिर वरण करना चाहिये । अत्यन्त तेजस्वी यह निश्चित ही गहन नहीं है ( अपितु धर्मरूप होनेसे गहन=दुर्विज्ञेय है ) । यदि इसे तुम छोड़ती हो तो तुम्हें लाभ नहीं है ( अपितु हानि ही है, क्योंकि ) इससे भिन्न कौन तुम्हारा श्रेष्ठ ( या अभीष्ट या पति ) मिलेगा अर्थात् कोई नहीं मिलेगा । ( अथवा—यह नल नहीं है, ( किन्तु ) तुम्हारे अत्यन्त बड़े प्राणोंका लाभ है जिससे ऐसा है ( क्योंकि यमके अधीन ही सब प्राणियोंके प्राण है, अतएव इसके वरण करनेसे चिरकाल तक तुम जीओगी ) । अथवा—( धर्मरूप होनेसे ) अत्यधिक पूजावाला एवं वह्निकी आभावाला है ( अतः ) यदि इसे छोड़ोगी तो तुम्हारा बड़ा शत्रु कौन होगा अर्थात् इसके छोड़नेपर प्राण-हरण करनेसे सबसे बड़ा शत्रु तुम्हारा यही होगा दूसरा कोई नहीं। अथवा—यदि तुम इसे छोड़ोगी तो ( इसके बादमें बैठा हुआ ) 'क' ( जल ) में ( या जलसे ) तैरनेवाला अर्थात् वरुण तुम्हारा दूसरा वर ( पति ) होगा [ अथवा यहां पर भी सरस्वती देवीने दमयन्तीसे इस यमके त्याग करनेका सङ्केत किया है, यथा—] इसे धराजगति अर्थात् दक्षिण दिशा का पति यम नहीं निश्चय करती ? अर्थात् यम निश्चित करती ही हो ( और इसी कारण ) नहीं वरण करती हो क्या ? ( अथवा—धर्मराज जानकर देवका नहीं निश्चय करती ऐसा नहीं,

किन्तु निश्चय करती हो है इसीलिए पति नहीं स्वीकार करती हो क्या ? ) अर्थात् ऐसा करना उचित ही है । यह देवोंसे अतिक्रान्त तेजवाला नल ( पितृदेव अर्थात् यम ) नहीं है ? अपि तु यम ही है, ( किन्तु नलाकृतिको कपटपूर्वक ग्रहण करनेसे ) तुम्हें यह नलकी कान्तिवाला दीखता है । यदि इसे छोड़ोगी तो 'क-तर' अर्थात् सुखसमुद्र ( नल ) श्रेष्ठ वर प्राप्त होगा ) ॥

**वरुणपक्षमें**—यह भूलोकका पति नहीं है ( किन्तु पाताल लोकका पति है ) और इसे देव ( कान्तिमान्, या देवता वरुण ) नहीं निश्चय करती ? अर्थात् निश्चय करती हो हो ( फिर ) तुम वरण नहीं करती हो क्या ? अर्थात् इसे वरण करना चाहिये । यह नल नहीं है, किन्तु तुम्हें अतिकान्तिमान् एवं नलकी कान्तिवाला प्रतीत होता है । यदि इसे छोड़ती हो तो तुम्हें कौन दूसरा वर ( श्रेष्ठ, या पति ) मिलेगा अर्थात् दूसरा कोई वर नहीं मिलेगा अत एव इसीका वरण करना चाहिये । ( अथवा—यह धराज पृथ्वी पर उत्पन्न होनेवाले स्थावर-जङ्गम प्राणी ) की गति ( जीवनोपाय जल ) का पति अर्थात् वरुण है यह नहीं निश्चय करती हो क्या ? अर्थात् निश्चय किया ही है, ( फिर ) क्यों नहीं वरण करती हो ? अर्थात् इसका वरण करना चाहिये । यह अतिमह ( अतिशय पूज्य ) अग्निकी कान्तिके अभावको करनेवाला है ( क्योंकि अग्नि पानीसे बुझ जाती है ) । यदि इसे छोड़ोगी तो तुम्हारा बड़ा शत्रु कौन होगा अर्थात् दूसरा कोई बड़ा शत्रु तुम्हारा नहीं होगा अपितु यही तुम्हारा सबसे बड़ा शत्रु होगा । अथवा—इसे धराज ( जगत्पोषक विष्णु ) की गति ( समुद्रशायी होनेसे प्रथमा निवासस्थान जल ) का पति अर्थात् वरुण नहीं निश्चित करती ? अर्थात् करती ही हो । यदि तुम एन ( 'अ'= विष्णु हैं 'इन'=स्वामी जिसका ऐसे अर्थात् विष्णुभक्त इस वरुण ) को छोड़ती हो तो तुम्हारा बड़ा लाभ नहीं है अर्थात् हानि है ( अत एव ) तुम्हारा कतर ( 'क'= जलमें, या जलसे तैरनेवाला ) अर्थात् वरुण ही श्रेष्ठ वर है ) । [ यहां पर भी सरस्वती देवीने दमयन्तीसे इसके त्याग करनेका सङ्केत किया है, यथा—] यह धराजगति (धराज=स्थावर जङ्गम संसारके प्राणियोंको गति ( रक्षा ) है जिससे ऐसा जल ) का पति देव ( द्युतिमान् या देवता ) वरुणको नहीं निश्चित करती हो क्या ? अर्थात् निश्चय कर ही लिया है ( क्योंकि ) वरण नहीं करती हो । यह नल नहीं है, किन्तु अतिपूज्य अग्निकी कान्तिका नाशक वरुण है । यदि इसे छोड़ती हो तो तुम्हारे महाप्राणोंका लाभ होगा अर्थात् तुम्हारा जीवन सार्थक हो जायेगा ( क्योंकि ) सुखसमुद्र श्रेष्ठ वर ( नल ) को प्राप्त करोगी ) । [ नलके विना तुम्हारा जीना व्यर्थ एवं अशक्य है अत एव इसका त्याग करने पर ही श्रेष्ठ पति नलको प्राप्त करोगी ) ॥

**नलपक्षमें**—इसे निषधदेश सम्बन्धी राजा ( या—निषधदेशके लोगोंके राजा ) के ज्ञानसे ( निषध देशका राजा जानकर ) स्वामी देव ( क्रीडादियुक्त, या द्युतिमान् ) मनुष्य ( नल ) क्यों नहीं निश्चय करती हो ? तथा क्यों नहीं वरण करती हो ? अर्थात् इसे उक्त

गुणविशिष्ट मनुष्य ( इन्द्रादि देवचतुष्टय नहीं ) नल जानकर तथा वरण करना चाहिये। क्योंकि तुम्हारा (नलके विष्णुरूप होनेसे ) बहुत बड़ा 'अ' ( विष्णु ) का लाभ होगा। यदि इसको छोड़ती हो तो कौन तुम्हारा वर ( पति या अभीष्ट) श्रेष्ठ होगा ? अर्थात् इस नलके अतिरिक्त कोई भी दूसरा श्रेष्ठ पति नहीं मिलेगा अतः इसे ही वरण करो, अन्यथा विना पतिके ( कुमारी ) ही रह जावोगी। ( अथवा—यह भूलोकका स्वामी, मनुष्य राजा नल नहीं है? अपितु नल ही है ऐसा क्यों नहीं निश्चय करतीं? तथा क्यों नहीं वरण करती? अर्थात् इसे नल निश्चय करना एवं वरण भी करना चाहिये। ( क्योंकि ) तुम्हारे बहुत बड़े जीवनका लाभ होगा अर्थात् इसके वरणसे तुम्हारा जीवन सुखमय बन जायेगा। यदि अब ( शुभकारक विधि ) को छोड़ोगी तो तुम्हारा कौन श्रेष्ठ वर होगा अर्थात् कोई नहीं, अतः इसीका वरण करना चाहिये। अथवा—नैषधराज अर्थात् नल हैं गति ( शरण ) जिसका ऐसी आप इस मनुष्य ( नल ) को पति क्यों नहीं निश्चय करतीं ? और क्यों नहीं वरण करतीं ? अर्थात् इसे मनुष्य नल जानकर तथा वरण भी करना चाहिये। यदि इसे छोड़ोगी तो तुम्हारा बड़ा अलाभ ( हानि ) होगी, क्योंकि इससे भिन्न कौन श्रेष्ठ है ? अर्थात् कोई नहीं। अथवा—यह देव ( इन्द्रादि चारोंमें-से अन्यतम देवता ) नहीं है, किन्तु भूलोकका स्वामी ( राजा ) मनुष्य ( नल ) है, ऐसा क्यों नहीं निश्चय करतीं ? और क्यों नहीं वरण करतीं ? अर्थात तुम्हें दोनों काम करना चाहिये। यदि इसे छोड़ती हो तो तुम्हारा लाभ नहीं है अर्थात् हानि ही है…। अथवा—धराजों ( मनुष्यों ) की गति ( सनिमेषत्वादि लक्षण ) से इसे राजा मनुष्य ( नल ) क्यों नहीं निश्चय करती ? ( और निश्चय कर ) पतिरूपमें क्यों नहीं वरण करतीं ? अर्थात् इसे नल जानकर पतिरूपमें वरण करना चाहिये। यदि इसे छोड़ोगी तो तुम्हारा दूसरा श्रेष्ठ कौन-सा लाभ होगा अर्थात् इससे अधिक श्रेष्ठ कोई दूसरा लाभ तुम्हें नहीं होगा, अतः इसे ही वरण करना चाहिये। अथवा—यह पृथ्वीपर ( अतिशय सुन्दर होनेसे ) अज अर्थात् कामदेव है, इस बुद्धिसे प्राणपति मनुष्य ( नल ) है, देवता नहीं यह क्यों नहीं निर्णय करतीं और निर्णय करके क्यों नहीं वरण करतीं ? ( निकटस्थ नलाकृतिवाले इन चारोंमें बनावटी सौन्दर्य है और इस ( मनुष्य नल ) में प्राकृतिक है, ऐसा देखनेसे ही इसके नल होनेका निश्चय कर इसे वरण करना चाहिये ( क्योंकि निश्चितरूपसे नलके आकृति धारण किये हुए ) अतिमा अर्थात् अत्यन्त सुन्दर ( बने हुए ) इन्द्रादिके त्यागमें लाभ है ( अत एव अकृत्रिम सौन्दर्यवाले इन्द्रादिका त्यागकर स्वाभाविक सौन्दर्यवाले नलको वरण करना चाहिये )॥ ३३॥

इन्द्राग्निदक्षिणदिगीश्वरपाशिभिस्तां वाचं नले तरलिताऽथ समां प्रसाय।
सा सिन्धुवेणिरिव वाडववीतिहोत्रं लावण्यभूः कमपि भीमसुताऽऽप तापम्॥

इन्द्रेति। अथ लावण्यभूः सौन्दर्यभूमिः, अन्यत्र—लवणरसाश्रयः, सा भीमसुता दमयन्ती, नले विषये, तां पूर्वोक्तां, वाचम् इन्द्राग्निदक्षिणदिगीश्वरपाशिभिः इन्द्राग्नि-

यमवरुणैः, समां श्लिष्टतया तत्साधारणीं, प्रमाय अनुभूय, तरलिता नलनिश्चया भावात् कम्पितहृदया सती, सिन्धुवेणिः समुद्रान्तरः, समुद्रगर्भ इत्यर्थः, समुद्रप्रवाहो वा, 'वेणी केशस्य बन्धने । नद्यादेरन्तरे देवताडे' इति मेदिनी । 'वेणी सेतुप्रवाहयोः । देवताडे केशबन्धे' इति हैमश्च । वाडववीतिहोत्रं वाडवाग्निमिव, 'अग्निर्वैश्वानरो वह्निर्वीतिहोत्रो धनञ्जयः' इत्यमरः । कमपि अवाच्यं तापम् आप ॥ ३४ ॥

सौन्दर्यनिधि ( पक्षा०—लवण रसका स्थान ) वह दमयन्ती उस वचनको इन्द्र, अग्नि, यम तथा वरुणके विषयमें ( श्लेषोक्तिपूर्ण होनेसे ) समान जानकर सन्देहयुक्त ( चञ्चल अर्थात् घबड़ाहट युक्त ) होती हुई किसी अनिर्वचनीय सन्तापको उस प्रकार प्राप्त किया, जिस प्रकार समुद्रप्रवाह ( अथवा—लवणरसाश्रय गङ्गासागरका सङ्गम ) वडवाग्निको प्राप्तकर अनिर्वचनीय सन्तापको प्राप्त करता है । [ दमयन्तीको इन्द्रादि चारों देवताओं तथा नलमें श्लेषद्वारा समानरूपसे कहे गये सरस्वती देवीके वचनको सुनकर नलका निश्चय नहीं कर सकनेके कारण बहुत सन्ताप हुआ ] ॥ ३४ ॥

**प्राप्तुं[1] प्रयच्छति न पक्षचतुष्टये तां तल्लाभशंसिनि न पञ्चमकोटिमात्रे ।**
**श्रद्धां दधे निषधराड्विमतौ मतानामद्वैततत्त्व इव सत्यतरेऽपि लोकः ॥३५॥**

प्राप्तुमिति । पक्षचतुष्टये इन्द्रादिमायानलव्यक्तिचतुष्टये, तां प्राप्तिकर्त्रीं दमयन्तीं, प्राप्तुं सत्यनलं प्राप्तुं, सत्यनलत्वेन निश्चेतुमित्यर्थः, न प्रयच्छति न ददति सति, सत्यनलसारूप्यात्तत्प्राप्तिप्रतिबन्धके सतीत्यर्थः; प्रायेणैवं भाषानुसारेणोदीच्याः प्रयुञ्जते यथा—'स्प्रष्टुं दिशन्ति न दिवः सुरसुन्दरीभ्य' इति भारती, तल्लाभशंसिनि दमयन्तीप्राप्त्याशंसिनि, अन्यत्र—विद्यालाभाकाङ्क्षिणि, सत्यतरेऽपि अत्यन्तपारमार्थिकेऽपि, पञ्चमकोटिमात्रे पञ्चमनलैकव्यक्तौ, द्वितैव द्वैतं भेदः, तद्रहितम् अद्वैतम् अद्वितीयं, तत्त्वं ब्रह्मतत्त्वम्, अद्वयब्रह्मस्वरूपमित्यर्थः, तस्मिन्निव, मतानां पञ्चनलीगोचरज्ञानानां, निषधराट् नलः, इति विमतौ अयमेव नलोऽयमेव चेति विप्रतिपत्तौ सत्यां, लोको जिज्ञासुजनः, श्रद्धां पारमार्थिकविषयकविश्वासं, न दधे, सद्विलक्षणत्वेन असद्विलक्षणत्वेन सदसत्समुच्चयविलक्षणत्वेन चतुष्टयाध्यासिकशरीरेन्द्रियाद्यसत्प्रपञ्चसंवलनान्नित्यापरोक्षसत्यब्रह्मतत्त्वे इव असत्यनलचतुष्टये सन्निधानात् सत्यनले पञ्चमे प्रतीयमानेऽपि सत्योऽयमिति जनो न विश्वसितुमशक्नोदित्यर्थः । उपमा ॥ ३५ ॥

निषधराज ( नल ) ने इन्द्रादि चारोंके ( दमयन्तीको वञ्चित करनेके लिए नलका रूप धारण करनेसे ) उस ( दमयन्ती ) को पाने नहीं देने पर अर्थात् दमयन्ती-प्राप्तिमें बाधक होने पर उस दमयन्तीको पानेके इच्छुक पांचवें स्थानमें स्थित ( अपने = नल ) में उस प्रकार श्रद्धा ( दमयन्तीको पानेका विश्वास ) नहीं किया ( इन इन्द्रादि चारोंके इस प्रकार

1. 'नाप्तुम्' इति पाठान्तरम् ।

बाधक रहने पर हमें दमयन्ती किस प्रकार (प्राप्त हो सकती है? अर्थात् नहीं प्राप्त हो सकती ऐसा नलने विश्वास कर लिया), जिस प्रकार (शास्त्रीय) मतोंके अनेक मत रहने पर चार पक्षों (सत्, असत्, सदसत् और सदसत्से विलक्षण) के उस वास्तविक प्रतीति (सम्यग्ज्ञान) को रोकते रहने पर (अभेदप्रतिपादक उक्त चार पक्षोंसे विभिन्न) पञ्चम पक्षमात्रमें स्थित अतिशय सत्य अद्वैत तत्त्वमें लोक (सामान्य बुद्धिवाला व्यक्ति) श्रद्धा नहीं करता है। (अथवा—सभास्थित दर्शकोंने 'यह दमयन्ती इसे वरण करेगी तथा यह वास्तविक नल है' ऐसा निश्चय नहीं किया। (पाठा०—उस (दमयन्ती) ने विविध बुद्धि (पांच नल होनेसे वास्तविक-नल-विषयक सन्देह) होने पर उसे (दमयन्तीको) पानेके इच्छुक समीपमें बैठे हुए चारो (इन्द्र, अग्नि, यम और वरुण) के उस श्रद्धा (वास्तविक-नल-विषयक विश्वास) को (असत्य नल-रूप धारणकर) निषेध करते (रोकते) रहनेपर पञ्चम स्थान (इन्द्रसे पांचवें आसन) पर स्थित अत्यन्त सत्य भी नलमें उस प्रकार विश्वास नहीं किया; जिस प्रकार अनेकात्मवादी (आत्माको अनेक माननेवाले) साङ्ख्यादि चार दर्शनोंके उस अतिशय सत्य अद्वैत विषयक विश्वासको निषेध करते रहने पर युक्तायुक्त विचारसे हीन अविद्वान् व्यक्ति अनेक मतों (साङ्ख्यादि षड्दर्शनशास्त्रोंके विविध सिद्धान्तों) के रहने पर ('एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म, नेह नानाऽस्ति किञ्चन' इत्यादि वेदवचनोंसे अत्यन्त सत्य अर्थात् वास्तविक भी तत्पदवाच्य ब्रह्म) के लाभका प्रतिपादक अद्वैत तत्त्व (एक ब्रह्म-विषयक ज्ञान) में श्रद्धा (विश्वास) नहीं करता। (अथवा—उस दमयन्त विविध मतों (सन्देहों) के रहने पर उन पार्श्वस्थित चारों (इन्द्रादि) के नलविषयक विश्वासको रोकते रहनेपर भी दमयन्तीको पानेके इच्छुक तथा पञ्चम स्थानमें (पांचवें आसन पर) स्थित वास्तविक नलमें (वही वास्तविक नल हैं यह) विश्वास नहीं किया? अर्थात् 'अविज्ञातेऽपि बन्धौ हि बलात्प्रह्लादते मनः' (किरातार्जुनीय १४।३५) इस कविशिरोमणि भारविकी उक्तिके अनुसार 'यही वास्तविक नल हैं तथा ये दूसरे चार कपटवेषधारी नल हैं' यह जान ही लिया। जिस प्रकार बौद्धादि अनेक दर्शनसिद्धान्तोंके विद्यमान रहते वास्तविक अद्वैततत्त्वविषयक विश्वासमें बाधक होते रहने पर भी वस्तुतत्त्वज्ञ जन पञ्चम-कोटिस्थ अर्थात् आत्मामें विश्वास कर लेता है)। [साङ्ख्यमतानुयायी—प्रत्येक शरीरमें भिन्न, शुद्धज्ञान स्वभाववाले बहुत आत्माओंको मानते हैं; नैयायिक—प्रत्येक शरीरमें भिन्न, सर्वव्यापक ज्ञानादि नवविशेष गुणोंसे युक्त आत्माको मानते हैं; आर्हत—प्रत्येक शरीरमें भिन्न शरीरके बराबर प्रमाणवाले सङ्कोच तथा विस्तार करनेवाले बहुत आत्माओंको मानते हैं और बौद्ध—प्रत्येक शरीरमें भिन्न क्षणिक ज्ञान-सन्तानरूप अनेक आत्माओंको मानते हैं। इस प्रकार सत्, असत्, सदसत् और सदसद्विलक्षण—चार पक्ष अद्वैत ब्रह्मके सिद्धान्तके बाधक हैं। विस्तृत विषयज्ञान वेदान्तादि दर्शन शास्त्रोंसे करना चाहिये]॥ ३५॥

कारिष्यते परिभवः कलिना नलस्य तां द्वापरस्तु सुतनूमद्दुनोत् पुरस्तात्।
भैमीनलोपयमनं पिशुनौ सहेते न द्वापरः किल कलिश्च युगे जगत्याम्॥

अथ भैम्याः सन्देहदुःखं महदभूदित्याह—कारिष्यते इति । कलिना कलहेन, प्रत्याख्यातैर्देवैः राजन्यैर्वा अवमाननाप्रतीकाराभिप्रायात् उत्पादितेन वैरेणेत्यर्थः, कलियुगेन च, 'कलिः स्त्री कलिकायां ना शूराजिकलहे युगे' इति मेदिनी, नलस्य परिभवः कारिष्यते विवाहात् परं परिभवः करिष्यते, करोतेः कर्मणि लृट्, 'स्यसिच्सीयुट्—' इत्यादिना इटः वैकल्पिकचिण्वद्भावात् 'अचो ञ्णिति' इति वृद्धिः, इति द्वापरस्तु प्रियस्य नलस्य एवंविधः परिभवसंशयः पुनः, द्वापरयुगश्च, 'द्वापरौ युगसंशयौ' इत्यमरः । सुतनूं सुकुमाराङ्गीं, तां नलप्रियां दमयन्तीं, पुरस्तात् कलेः पूर्वम् अद्यैव, अदुनोत् पर्यतापयत्; तथाहि, जगत्यां लोके, पिशुनौ दुर्जनौ, 'त्रिष्वथो जगती लोकः' इति, 'पिशुनो दुर्जनः खलः' इति चामरः, द्वापरः कलिश्च युगे कालविशेषौ, भैमीनलयोः उपयमनम् उद्वाहं, न सहेते किल, किलेति खल्वर्थे, कलिः यथा विवाहोत्तरं तयोर्विवाहं न सोढा, तद्वत् द्वापरोऽपि तयोर्भाविनं विवाहं न सहते इति भावः । अत्र पूर्वार्द्धे द्वापर इति वाच्यप्रतीयमानयोरभेदाध्यवसायेन द्वापरस्य स्थानान्तरकलिव्यापारात् प्राक् स्वयं दमयन्तीसन्तापकत्वोत्प्रेक्षा व्यञ्जकाप्रयोगाद्गम्या, उत्तरार्द्धे तु तदुपयमनासहिष्णुत्वलक्षणकारणेन तत्समर्थनात् कारणेन कार्यसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः, इत्यनयोः अङ्गाङ्गिभावेन सङ्करः ॥ ३६ ॥

कलि अर्थात् चौथा युग ( इन दोनोंके विवाहके बाद ) नलका परिभव करेगा, किन्तु द्वापर ( इन पांचोंमें-से कौन वास्तविक नल है ? ऐसा सन्देह अथवा—इन्द्रादि चार देवों या अन्यान्य राजाओंके अपमानका प्रतीकार नहीं होनेसे उत्पन्न कलह । पक्षा०—'द्वापर' नामक तृतीय युगने विवाह होनेके ) पहले ही सुन्दरी ( दमयन्ती ) को सन्तप्त कर दिया अर्थात् 'कलि' नामक चतुर्थ युग तो दमयन्ती-नलके विवाहके बाद नलको पीडित करेगा, किन्तु 'द्वापर' नामक तृतीय युगने विवाह होनेके पहले ही सुन्दरी दमयन्तीको पीडित किया । क्योंकि दुष्ट कलि तथा द्वापर युग भूलोकमें नल तथा दमयन्तीके विवाहको सहन नहीं करते हैं अर्थात् जिस प्रकार विवाह होनेके बाद 'कलि' युग उस विवाहको असहनकर नलका परिभव करेगा, उसी प्रकार 'द्वापर' युग भी विवाहके पहले ही उनके विवाहको असहनकर उसमें बाधक बनने एवं दमयन्तीको पीडित करने लगा । [ द्वापर तथा कलियुगमें नल और दमयन्तीके नहीं रहनेसे उन दोनों युगोंका नल तथा दमयन्तीके विवाहको नहीं सहन करना युक्तियुक्त ही है ] ॥ ३६ ॥

**उत्कण्ठयन् पृथगिमां युगपन्नलेषु प्रत्येकमेषु परिमोहयमाणबाणः ।**
**जानीमहे निजशिलीमुखशीलितसङ्ख्यासाफल्यमाप स तदा यदि पञ्चबाणः ॥**

उत्कण्ठयन्निति । पञ्चबाणः पञ्चबाणत्वेन प्रसिद्धः, सः कामः, नलेषु, पञ्चस्वपि इति शेषः, विषये पृथक् प्रत्येकम्, इमां दमयन्तीं, युगपत् समकालम्, उत्कण्ठयन् उत्सुकयन्, अयं नलः अयं वा नल इति बुद्ध्या तेषु एकस्मिन्नेव काले पृथग्रूपेण तां सोत्कण्ठां कारयन्नित्यर्थः, दमयन्ती नलबुद्ध्या तेषु पञ्चस्वेव सानुरागाऽभूदिति

भावः, तथा एषु नलेषु पञ्चसु, प्रत्येकम् एकैकस्मिन्, परिमोहयमानाः प्रत्येकमेतान् दमयन्तीविषये सम्मोहयन्त इत्यर्थः, कर्मण्यधिकरणविवक्षया सप्तमी 'तस्मिन् प्रजहु' रितिवत् । 'अणावकर्मकाच्चित्तवत्कर्तृकात्' इत्यादिना परस्मैपदप्राप्तावपि 'न पादम्याङ्यमा-'इत्यादिना परस्मैपदनिषेधादात्मनेपदं, कृत्यचः 'णेर्विभाषा' इति णत्वम् । बाणाः यस्य स तादृशः सन्, निजशिलीमुखान् निजबाणान्, शीलयतीति तच्छीलिन्याः तत्समवायिन्याः, सङ्ख्यायाः पञ्चसङ्ख्यायाः, साफल्यमाप यदि तदा जानीमहे पञ्चसङ्ख्या साध्वीति मन्यामहे इत्यर्थः । अत्रोत्कण्ठासम्मोहनपदार्थयोर्विशेषणगत्या साफल्यप्राप्तिहेतुकं काव्यलिङ्गं, तच्च साफल्यं यदिशब्दात् सम्भावनामात्रेणोक्तमित्युत्प्रेक्षा काव्यलिङ्गोत्थेति सङ्करः ॥

मोहजनक बाणोंवाला तथा इसे ( दमयन्तीको ) प्रत्येक इन ( इन्द्रादि पांच ) नलोंमें एक समय अलग-अलग उत्कण्ठित करते हुए पञ्चबाण ( पांच बाणोंवाले कामदेव ) ने अपने बाणोंकी पांच सङ्ख्या होने की सफलता यदि प्राप्तकी तो उसी समय की अर्थात् दूसरे समयमें नहीं, ऐसा हम जानते ( उत्प्रेक्षा करते ) हैं । ( एक नलमें एक बाणसे ही अनुरागोत्पादन करने पर शेष चार बाण व्यर्थ हो जाते हैं। 'क्या यह नल है ?' इस प्रकार इन्द्रादि पांचों नलोंको नल समझने पर पांचोंमें प्रत्येकके प्रति पृथक्-पृथक् एक साथ अनुरागोत्पादन करनेमें ही पांच बाणोंका होना सफल है अन्यथा नहीं । अथवा—एक साथ इस दमयन्तीको पृथक्-पृथक् पांचों नलोंमें उत्कण्ठित करता हुआ तथा इन पांचों नलोंमें दमयन्ती-विषयक-अनुरागोत्पादक बाणोंवाला कामदेवने यदि अपने बाणोंकी पांच सङ्ख्या होनेकी सफलता प्राप्त की तो उसी समय की, दूसरे समयमें नहीं ( अर्थात्—उन पांच नलोंमें पृथक्-पृथक् दमयन्तीको एक साथमें उत्कण्ठित करता हुआ तथा पांचों नलोंको भी पृथक्-पृथक् एक साथ दमयन्तीके प्रति अनुरागी बनानेसे कामदेवने अपने पांच बाणोंकी सफलता प्राप्त कर ली ) । [ पांच पुरुषोंमें उत्कण्ठित होने पर भी नलबुद्धि होने के कारण ही उनमें उत्कण्ठित होनेसे दमयन्तीका पातिव्रत्य भङ्ग नहीं होता ] ॥ ३७ ॥

देवानियं निषधराजरुचस्त्यजन्ती रूपादरज्यत नले न विदर्भसुभ्रूः ।
जन्मान्तराधिगतकर्मविपाकजन्मैवोन्मीलति क्वचन कस्यचनानुरागः ॥३८॥

देवानिति । निषधराजस्य नलस्येव रुक् सौन्दर्यं येषां तादृशान्, देवान् त्यजन्ती इयं विदर्भसुभ्रूः वैदर्भी, रूपात् सौन्दर्यात्, नले न अरज्यत न रक्ता, रञ्जेर्देवादिकात् कर्त्तरि लुङि तङ्, किन्तु कस्यचन कस्यचिज्जनस्य, जन्मान्तरे अधिगतस्य कर्मणो विपाकात् परिणामात्, जन्म यस्य तादृशः, 'अवर्ज्यो बहुव्रीहिर्व्यधिकरणो जन्माद्युत्तरपदे' इति वामनः । अनुरागः एव क्वचन कुत्रचिज्जने, उन्मीलति उद्भवति । रूपसाम्येऽपि देवपरिहारेण नले एवानुरागः अस्याः कर्मायत्तो न रूपायत्तः, अन्यथा किमर्थं यथार्थनलान्वेषणमित्युत्प्रेक्षा । एतेनास्या दृढव्रतत्वम् उक्तम् इति ज्ञेयम् ॥३८॥

निषधेश्वर ( नल ) की शोभावाले देवों ( इन्द्र, अग्नि, यम तथा वरुण ) को छोड़ती

हुई यह दमयन्ती ( वास्तविक ) नलमें रूप ( सौन्दर्य ) से नहीं अनुरक्त हुई, ( क्योंकि यदि वह रूपमात्रसे वास्तविक नलमें अनुरक्त होती तो नलके समान ही रूप धारण किये हुए इन्द्रादि देवोंको नहीं छोड़ती। परन्तु ) दूसरे जन्ममें प्राप्त कर्मविपाकसे उत्पन्न किसीका अनुराग किसीमें उत्पन्न हो जाता है। ( अत एव वह दमयन्ती भी पूर्वजन्मकृत कर्मके विपाकसे ही वास्तविक नलमें अनुरक्त हुई ) ॥ ३८ ॥

**क प्राप्यते स पतगः परिपृच्छ्यते यः? प्रत्येमि तस्य हि पुरेव नलं गिरेति।**
**सस्मार सस्मरमतिः प्रति नैषधीयं तत्रामरालयमरालमरालकेशी ॥ ३९ ॥**

**अथास्याश्चिन्तासञ्चारिणीमाह-केति । सस्मरमतिः मदनपीडितचित्ता, अरालकेशी कुटिलकेशी, 'स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात्' इति विकल्पात् ङीप्, भैमीति शेषः; स पूर्वदृष्टः नलवार्त्ताप्रद इत्यर्थः, पतगो हंसः, क्व कुत्र, प्राप्यते? किमर्थम्? यः पतगः, परिपृच्छ्यते, नलम् इति शेषः, एषु मध्ये को नल इति विश्वास्यतया जिज्ञास्यते इत्यर्थः; प्रश्नफलमाह-पुरेव पूर्वमिव, यस्य गिरा हि निश्चयेन नलं प्रत्येमि विश्वसिमि, इति इत्थं, तत्र सभायां, नैषधीयं प्रियस्य दूतभूतमिति यावत्, अमरालयमरालं स्वर्लोकहंसं, प्रति उद्दिश्येत्यर्थः, सस्मार; दुर्लभार्थप्रार्थकाः खलु कार्यकातरा इति भावः ॥ ३९ ॥**

कामपीडित चित्तवाली ( या अधीर ) तथा कुटिल केशोंवाली ( वह दमयन्ती ) 'वह पक्षी कहां मिलेगा ?' जिससे मैं ( इनमें कौन सत्य नल है यह ) पूछती और उसके वचनसे पहले (९।१२८) के समान नलको पहचानती' इस प्रकार उस स्वयंवरसभामें नल-सम्बन्धी ( पाठा०—प्रिय नलके दूत ) स्वर्गीय हंसका स्मरण किया ॥ ३९ ॥

**एकैकमैक्षत मुहुर्महताऽऽदरेण भेदं विवेद न च पञ्चसु कञ्चिदेषा ।**
**शङ्काशतं वितरता हरता पुनः स्म उन्मादिनेव मनसेयमिदं तदाह ॥ ४० ॥**

**एकैकमिति । एषा भैमी, महता आदरेणैकाग्र्येण, मुहुः एकैकमैक्षत, किन्तु पञ्चसु मध्ये कञ्चित् भेदं विशेषञ्च, न विवेद, अत एव शङ्काशतं वितरता जनयता, पुनः तत् शङ्काशतं, हरता निवर्त्तयता, इत्थञ्च उन्मादिनेव उन्मादवतेव, मनसा उपलक्षिता इयं दमयन्ती, इदं वक्ष्यमाणविकल्पजातम्, आह स्म 'लट् स्मे' इति भूते लट् ॥ ४० ॥**

इस ( दमयन्ती ) ने बड़े प्रयत्न ( पश्चा०—भय ) से एक-एक ( इन्द्रादि पांच नलोंमें से प्रत्येक ) को देखा, ( किन्तु ) पांचोंमें कोई भेद नहीं जान सकी; फिर सैकड़ों शङ्काओंको उत्पन्न तथा दूर करते हुए मानो उन्मादयुक्त चित्तसे यह ( १३।४१-५३ ) कहने लगी [ पतिव्रता दमयन्ती पांच पुरुषोंका निरीक्षण कर रही है, यह उचित नहीं, ऐसा लोगोंके मनमें भावना हो सकती है इस विचारसे नलरूपधारी उन पांचोंको भयसे तथा इनमें से

---

**१. 'किल नैषधीयम्' इति 'प्रियदूतभूतम्' इति च पाठान्तरम् ।**

मेरा अभिलषित वास्तविक नल कौन-सा है ? यह निश्चय कर वरण करनेके लिए बड़े प्रयत्नसे दमयन्तीके द्वारा उन पांचोंका निरीक्षण करना उचित ही है। उन्मादी व्यक्ति भी भय या आदरसे किसीको देखता है तो अव्यवस्थित चित्त होनेके कारण कोई निर्णय नहीं कर सकनेके कारण उसके मनमें सैकड़ों शङ्काएं उत्पन्न एवं नष्ट हुआ करती हैं और वह मनमें ही कुछ सोचता रहता है; दमयन्तीने भी उसी प्रकार मनमें ही वक्ष्यमाण वचन कहे॥]

**अस्ति द्विचन्द्रमतिरस्ति जनस्य तत्र भ्रान्तौ दृगन्तचिपिटीकरणादिरादिः।**
**स्वच्छोपसर्पणमपि प्रतिमाऽभिमाने भेदभ्रमे पुनरमीपु न मे निमित्तम्॥**

अथ आसर्गसमाप्तेश्चिन्तानुभावविकल्पावाह—अस्तीत्यादि। द्विचन्द्रमतिः द्वौ चन्द्राविति बुद्धिः, एकस्मिन् चन्द्रेऽनेकत्वावगाहिनी भ्रमबुद्धिरिति यावत्, अस्ति प्रसिद्धा अस्ति, किन्तु तत्र द्विचन्द्रग्राहिण्यां भ्रान्तौ, जनस्य भ्राम्यज्जनस्य, दृगन्तचिपिटीकरणं दृगन्तयोः चक्षुःप्रान्तयोः, चिपिटीकरणम् अङ्गुल्या निपीडनं, तदादिः तत्प्रभृति, आदिर्मूलकारणम्, अस्ति, तथा प्रतिमाऽभिमाने प्रतिबिम्बभ्रमे, स्वच्छोपसर्पणं काचस्फटिकादिसन्निधानमपि, आदिरस्तीति शेषः, पुनः किन्तु, मे मम, अमीषु पञ्चसु विषये, भेदभ्रमे निमित्तं न, अस्तीति शेषः; अत एकस्मिन् नले बहुनलभ्रान्तिः कथञ्चिदपि न सम्भवति, तस्मादेते नलभिन्नाः केचन भविष्यन्तीति भावः॥ ४१॥

मनुष्यको—'दो चन्द्र हैं' ऐसी बुद्धि होती है, उस भ्रममें आंखके प्रान्तको अङ्गुलि आदिसे चिपटा करना ( दबाना ) आदि ( काच-कामलादि दोष ) कारण है और प्रतिबिम्ब ( परछाहीं ) के भ्रममें भी स्वच्छ ( दर्पण, स्फटिक आदि निर्मल पदार्थ ) के पास होना कारण है; किन्तु इनके भेदभ्रम ( एक नलमें पांच नलके ज्ञानरूप भ्रम ) में कारण नहीं है। [ 'आँखके किनारेको अङ्गुलि आदिसे दबाने या कामला आदि रोगके कारण मनुष्य एक चन्द्रमाको भी दो चन्द्रमा मानने लगता है तथा दर्पण-स्फटिक आदि अत्यन्त निर्मल-वस्तुके समीप रखनेपर उसमें दूसरी वस्तुके प्रतिबिम्बको देखकर यह बाहर रखी हुई ही वस्तु है या दो वस्तु हैं ऐसा भ्रम हो सकता है, इस प्रकार उक्त दोनों भ्रमोंमें क्रमशः आंखके प्रान्तका अङ्गुलिसे दबाना आदि तथा दर्पणादि स्वच्छ वस्तुओंके समीप रखना आदि कारण हैं; किन्तु यहां पर मैं एक नलको ही जो पांच नल देख रही हूं इस भ्रममें कोई कारण नहीं है, अत एव ये पांच नल नहीं हो सकते, इस प्रकार उत्पन्न हुई शङ्काओंको दमयन्तीने दूर कर दिया ]॥ ४१॥

**किं वा तनोति मयि नैषध एव कायव्यूहं विधाय परिहासमसौ विलासी ?।**
**विज्ञानवैभवभृतः किमु तस्य विद्या सा विद्यते न तुरगाशयवेदितेव ?॥४२॥**

किमिति। वा अथवा, विलासी विलसनशीलः, 'वौ कपलसकत्थस्रम्भः' इति

१. 'नो' इति पाठान्तरम्। २. 'भुवः' इति पाठान्तरम्।

धिनुण् प्रत्ययः, असौ नैषधो नल एव, कायव्यूहं देहसमूहं, विधाय सम्पाद्य, मयि परिहासं नर्मव्यवहारं, तनोति किम् ? विस्तारयति किम् ? एतदेव सम्भवतीति भावः। कुतोऽस्य कायव्यूहरचनासम्भवः ? इत्यत आह—विज्ञानं शिल्पकलापरिज्ञानं, 'विज्ञानं शिल्पशास्त्रयोः' इत्यमरः, तदेव वैभवं बिभर्त्तीति तस्य शिल्पसमृद्धिमतः, तस्य नलस्य, तुरगाशयवेदिता अश्वहृदयवेदित्वमिव, सा विद्या बहुरूपकल्पना विद्या, न विद्यते किमु ? न सम्भवति किम् ? अपि तु सम्भवत्येव ॥ ४२ ॥

अथवा विलासशील यह नल ही शरीर-समूह बनाकर मेरे साथ परिहास कर रहा है ? ( पाठा०—·······परिहास नहीं कर रहा है क्या ? अर्थात् परिहास ही कर रहा है)। विज्ञानके वैभववाले (पाठा०-विज्ञान-वैभवके स्थानभूत ) उस ( नल ) की घोड़ेके हृद्गत भावकी जानकारीके समान वह विद्या ( शरीर-समूह धारण करनेकी कला ) नहीं है क्या ? अर्थात् जिस प्रकार विज्ञानराशि नलको घोड़ेके हृद्गत भावको जाननेकी विद्या प्राप्त है उसी प्रकार शरीर-समूह धारण करनेकी विद्या भी अवश्यमेव प्राप्त है ॥ ४२ ॥

एको नलः किमयमन्यतमः किमैलः ?
कामोऽपरः किमु ? किमु द्वयमाश्विनेयौ ? ।
किंरूपधेयभरसीमतया समेषु
तेष्वेव नेह नलमोहमहं वहे वा ? ॥ ४३ ॥

एक इति । वा अथवा, इह पञ्चके, अयमेको नलः किम् ? अन्यतमोऽपरः, ऐलः पुरूरवाः किम् ? अपरः कामः किमु ? द्वयम् अपरौ द्वौ, आश्विनेयौ दस्रौ किमु ? अत एव रूपमेव रूपधेयं सौन्दर्यं, 'नामरूपभागेभ्यो धेयो वक्तव्यः' इति स्वार्थे धेय-प्रत्ययः' तद्भरस्य तत्सम्पदः, सीमतया अवधित्वेन, समेषु लोकोत्तरसौन्दर्यसाम्येन अगृहीतविशेषेषु इत्यर्थः, तेष्वेव सम्प्रत्युक्तेषु नलादिषु पञ्चसु एव, अहं नलमोहं किं कथं, न वहे ? सदृशेषु सादृश्यात् भ्रान्तिर्युक्तैवेति भावः ॥ ४३ ॥

अथवा इन ( पांचों ) में यह एक नल है क्या ?, यह दूसरा पुरूरवा है क्या ?, यह तीसरा कामदेव है क्या ? तथा ये दो अश्विनीकुमार हैं क्या ? ( और ) सौन्दर्यातिशयकी सीमा होनेसे समान उनलोगों ( नल, पुरूरवा, कामदेव तथा अश्विनीकुमारों ) में मैं नलका भ्रम कर रही हूं । [ अतिशय सुन्दर नलादि पांचोंके तुल्यरूप होनेसे दमयन्तीका भ्रम होना ठीक ही है ] ॥ ४३ ॥

पूर्वं मया विरहनिःसहयाऽपि दृष्टः सोऽयं प्रियस्तत इतो निषधाधिराजः ।
भूयः किमागतवती मम सा दशेयं पश्यामि यद्विलसितेन नलानलीकान् ? ॥

पूर्वमिति । पूर्वमपि स्वयंवरकालात् प्रागपि, निः न, सहते इति निःसहा पचाद्यच् , विरहस्य निःसहा असहना तया विरहकातरया, मया सोऽयं प्रियो निष-

धाधिराजो नलः, तत इतः सर्वासु दिक्षु, दृष्टः, मम इयं वर्तमाना, दशा विरहोन्मादरूपावस्था, सा पूर्वानुभूता एव दशा, भूयः पुनः, आगतवती किम्? यस्या उन्मत्तदशायाः, विलसितेन प्रभावेणेति यावत्, अलीकान् नलान् पश्यामि ॥ ४४ ॥

विरहसे कातर मैंने पहले भी इधर-उधर ( सब दिशाओंमें ) प्राणेश्वर नलको देखा है, फिर क्या मेरी वही दशा आ गयी, जिसके प्रभाव से मैं असत्य ( अविद्यमान ) नलोंको देख रही हूं ? ॥ ४४ ॥

मुग्धा दधामि कथमित्थमथापशङ्कां ?
सङ्क्रन्दनादिकपटः स्फुटमीदृशोऽयम्।
देव्याऽनयैव रचिता हि तथा तथैषां
गाथा यथा दिगधिपानपि ताः स्पृशन्ति ॥ ४५ ॥

मुग्धेति। अथ पक्षान्तरे, मुग्धा मूढा, अहमिति शेषः, कथमित्थम् अपशङ्कां मिथ्या संशयं, दधामि? अयुक्तोऽयमिदानीम् ईदृङ्मोह इत्यर्थः; यतः ईदृशः एवंविधः, अयं व्यापारः, सङ्क्रन्दनादीनाम् इन्द्रादीनां, कपटो माया, इति स्फुटं व्यक्तम्; तथा हि, अनया देव्यैव तथा तेन प्रकारेण, एषामिन्द्रादीनां, गीयन्ते इति गाथाः वर्णनश्लोकाः, 'उषिकुषिगाऽर्त्तिभ्यः स्थन्' इत्यौणादिकः स्थन्-प्रत्ययः, रचिताः, यथा येन प्रकारेण, ता गाथाः, दिगधिपानिन्द्रादीनपि, स्पृशन्ति श्लेषमहिम्ना बोधयन्ति, न तु केवलं नलम्; अतो मत्प्रतारणार्थं नलरूपधारणात्मिका देवमायैवेयं न तु मामको मोह इति भावः ॥ ४५ ॥

( अब दमयन्ती उक्त शङ्काओंको दूर करती हुई सोचती है कि—) अथवा मोहित मैं इस प्रकार बुरी शङ्काओं ( १३।४१-४४ ) को क्यों ग्रहण करती हूं अर्थात् मुझे ऐसी शङ्काएं नहीं करनी चाहिये, ( क्योंकि ) निश्चितरूपसे यह इन्द्र आदिका कपट है ( इन्द्र आदि चारों देव ही कपटसे नलरूपको धारण कर यहां आये हैं, अतः उक्त शङ्काएं मुझे नहीं करनी चाहिये; क्योंकि ) इस ( सरस्वती ) देवीने ही इन ( इन्द्रादि चारो देवों ) की ऐसी गाथाओं ( वर्णन-परक श्लोकों ) को रचा कि वे गाथाएं ( श्लेषके द्वारा ) दिक्पालों ( इन्द्र, अग्नि, यम तथा वरुण ) का भी स्पर्श ( वर्णन ) करती हैं, ( अत एव कपटसे नलरूप धारण कर उपस्थित ये इन्द्रादि दिक्पाल ही हैं, इसमें मेरा भ्रम नहीं है ) ॥ ४५ ॥

एतन्मदीयमतिवञ्चकपञ्चकस्थे नाथे कथं नु मनुजस्य चकास्तु चिह्नम्?।
लक्ष्माणि तानि किममी न वहन्ति हन्त! बर्हिर्मुखा धुतरजस्तनुतामुखानि?।

एतदिति। एतेषां मदीयमतिवञ्चकानां मद्बुद्धिप्रतारकाणाम् इन्द्रादीनां, पञ्चके तिष्ठतीति तादृशे एतत्पञ्चकमध्यस्थे, नाथे नले, कथं नु कथमिव, मनुजस्य चिह्नं मानवत्वव्यञ्जकधर्मः, चकास्तु? स्फुरतु? किन्तु अमी बर्हिर्मुखा अग्निमुखा धुतरजस्तनुतामुखानि धुतं परित्यक्तं, रजो धूलिः, मृत्तिकास्पर्श इति यावत्, यया

तादृशी तनुर्येषां तेषां भावः धुतरजस्तनुता, मुखम् आदिर्येषां तादृशानि, तानि प्रसिद्धानि, लक्ष्माणि भूमिस्पर्श-स्वेद-निमेषराहित्यादीनि देवत्वव्यञ्जकचिह्नानि, हन्त खेदे, किं कथं, न वहन्ति ? तथा हि मम दुर्भाग्यादेते देवा स्वीयासाधारण-चिह्नानि सङ्गोप्यात्र तिष्ठन्ति, तत एव नलं लक्षयितुं न शक्नोमीति भावः ॥ ४६ ॥

इन मेरी बुद्धिके वञ्चक पांचोंमें स्थित प्राणेश्वर नलमें मनुष्यका (अथवा-मेरी चिह्न…… मनुष्यका यह चिह्न) अर्थात् पसीना आना, भूमिस्पर्श करना, निमेष ( पलक ) गिरना और पुष्पमालाका म्लान होना आदि किस प्रकार प्रकाशित होवे ? ( इन्द्र आदिके कपटसे मनुष्यका पसीना आना आदि चिह्न ग्रहण करनेके कारण नलके उक्त मनुष्यगत चिह्नका पृथक् मालूम नहीं पड़ना उचित है ) । खेद है कि ये बहिर्मुख ( देव, पक्षा०—विमुख अर्थात् कृपा-हीन ) उन (अतिशय प्रसिद्ध) धूलिस्पर्श नहीं करना आदि ( पसीना नहीं आना, पलक नहीं गिरना, पुष्पमालाका मलिन नहीं होना आदि ) चिह्नोंको नहीं ग्रहण करते हैं । [ नलगत मानव-चिह्नके स्पष्ट नहीं रहने पर भी यदि इन इन्द्रादि देवोंमें धूलि-स्पर्शका नहीं होना आदि देव-चिह्न स्पष्ट दीखते तो नलको पहचानना सरल हो जाता, किन्तु कपटी इन इन्द्रादि चारो देवोंने अपने देव-चिह्नोंका भी त्याग कर दिया है, अत एव इस अवस्थामें नलका पहचानना अशक्य हो गया है ] ॥ ४६ ॥

याचे नलं किममरानथवा तदर्थं नित्यार्चनादपि न [1]दत्तफलैरलं तैः ।
कन्दर्पशोषणपृषत्कनिपातपीतकारुण्यनीरनिधिगह्वरघोरचित्तैः ॥ ४७ ॥

याचे इति । अमरान् इन्द्रादीन्, नलं याचे किम् ? दुहादित्वात् द्विकर्मकत्वम्, अथवा तदर्थं नलप्राप्तिनिमित्तं, नित्यं यदर्चनं पूजनं तस्मादपि, न दत्तफलैः मम प्रार्थितमप्रयच्छद्भिः, किञ्च कन्दर्पस्य शोषणः तदाख्यः, यः पृषत्कः बाणः, तस्य निपातेन पीतः शुष्कतां प्रापितः, कारुण्यनीरनिधिः कृपाब्धिः यस्मात् तथाभूतम्, अत एव गह्वरेण दम्भेन, शाठ्येनेत्यर्थः, मूढेयं देवानस्मान् परित्यज्य मर्त्ये नले एवानुरागिणी अत एव एनां प्रतारयाम इति बुद्ध्या कपटताश्रयणेनेति भावः, 'गह्वरं बिलदम्भयोः' इति शाश्वतः, घोरं भीमं कठिनं वा, चित्तं येषां तैः कन्दर्पाधीन-तया निष्कृपचित्तैरित्यर्थः, तैः अमरैः, अलं निष्प्रयोजनम्; ये देवाः, काममुग्धत्वात् नित्यार्चनेनापि प्रार्थितं न प्रायच्छन् तेऽधुना प्रार्थनामात्रेणैव नैव प्रार्थितं पूरयि-ष्यन्तीति तत्प्रार्थना वृथैवेति भावः ॥ ४७ ॥

मैं देवोंसे नलको मागूं ? अथवा कामदेवके शोषण बाणके गिरने से पीये गये ( सूखे हुए ) कृपासमुद्रवाले अत एव गम्भीर गह्वर ( बिल ) रूप भयङ्कर चित्तवाले ( तथा इसी कारण ) नित्य पूजनसे मेरे लिए निष्फल ( पाठा०—फल ( नल ) को नहीं देनेवाले ( उन देवोंसे ( नलके लिये प्रार्थना करना ) व्यर्थ है । [ कामवशीभूत वे इन्द्रादि देव नलको

1. 'ममाफलिनैरलम्—' इति पाठान्तरम् ।

पानेके लिए सर्वदा पूजन करने पर भी इस समय कृपाशून्य होकर मुझे चाहते हुए कपटसे नलरूप धारणकर यहां उपस्थित हैं अर्थात् जो नित्य पूजन करने पर भी नलको नहीं दिये, वे प्रार्थनामात्रसे नलको दे देंगे यह दुराशामात्र है; अतः उनसे नलके लिए प्रार्थना करना व्यर्थ है ] ॥ ४७ ॥

**ईशा ! दिशां नलभुवं प्रतिपद्य लेखा ! वर्णश्रियं गुणवतामपि वः कथं वा ।**
**मूर्खान्धकूपपतनादिव पुस्तकानामस्तं गतं बत परोपकृतिव्रतित्वम् ? ॥४८॥**

**ईशा इति । हे दिशामीशाः ! लेखाः ! हे सुराः ! नलात् नैषधात् भवति इति नलभूस्तां नलभुवं नलनिष्ठां, वर्णश्रियं गौरत्वरूपसम्पदम्, अन्यत्र—नलाख्यतृणनिर्मितलेखनीभुवमक्षरसम्पदं, प्रतिपद्य प्राप्यापि, 'वर्णो द्विजादौ शुक्लादौ स्तुतौ वर्णन्तु चाक्षरे' इत्यमरः, गुणवतां शुद्धत्वसौन्दर्यादिगुणाढ्यानाम्, अन्यत्र—बन्धनसूत्रवतां, वो युष्माकं, मूर्खा मूढाः, ते एवान्धयन्तीत्यन्धाः कूपाः अन्धकूपाः जलशून्यपुराणकूपाः, तेषु पतनात् पुस्तकानामिव परोपकृतिव्रतित्वं परोपकारनियमवत्त्वं कथं वा कुतो वा, अस्तं नाशं, गतम् ? बतेति देवतोपालम्भः; नलस्य रूपधारणेन तदीयगुणा अपि युष्मासु सङ्क्रान्ताः, ततश्च तदीयपरोपकारव्रतमपि युष्मासु ध्रुवं सङ्क्रान्तं, किन्तु मद्विषये तद् व्रतं कथं विनष्टम् ? इति भावः । अन्यत्र—उत्कृष्टलिप्यक्षरशालिनां वर्णाशुद्धिरहितानामपि पुस्तकानां मूर्खहस्तपतनेन शिशिक्षूणामुपकाराभावात् परोपकारित्वं न भवति, इति भावः ॥ ४८ ॥**

हे दिक्पाल देव ! नलकी-स्थानीय रूपशोभाको पाकर ( सौन्दर्यादि ) गुणयुक्त भी आपलोगोंका—कलम बनानेका नल ( नरसलनामक तृणविशेष ) से उत्पन्न अक्षर शोभा ( लिपि ) को पाकर गुणयुक्त ( शुद्धतादि गुणसे सम्पन्न, अथवा—धागेसे युक्त ) भी पुस्तकोंका मूर्खरूपी अन्धकारयुक्त ( अत्यन्त गहरे ) कूपमें गिरने ( मूर्खके हाथमें पड़ने ) के समान—परोपकार व्रतका भाव ( पक्षा०—पढ़ने तथा सुननेवालोंके उपकाररूप नियमका भाव ) क्यों नष्ट हो गया ? [ जिस प्रकार 'नरसल' नामक तृणविशेषकी कलमसे लिखी गयी गुणयुक्त पुस्तकोंकी उपकारिता अन्धकारमयकूप तुल्य मूर्खोंके हाथ में पड़नेसे नष्ट हो जाती है, उसी प्रकार नल-स्थानीय रूपसौन्दर्यको पाकर गुणयुक्त आपलोगोंका परोपकार करने का नियम क्यों नष्ट हो गया ? अर्थात् स्वयमेव उपकार नहीं करने पर भी अपना अभीष्ट मुझमें दूतकार्य करनेवाले नलका रूप धारणकर उस नलके सौन्दर्यादि गुण जो आपलोगोंमें आनेसे उस नलका परोपकार गुण भी आपलोगोंमें आगया, वह परोपकारगुण मेरे विषय में क्यों नष्ट हो गया ? । मूर्खताके कारण पायी गयी पुस्तकोंके द्वारा स्वयं उपकार करने में असमर्थ होना तथा उन पुस्तकों को देकर दूसरों का उपकार नहीं करना मूर्खोंका स्वभाव होता है । मूर्खोंके हाथमें पुस्तकोंका पड़ना कूएंमें गिरनेके समान ही है और उनसे किसीका उपकार नहीं होना उचित ही है ] ॥ ४८ ॥

यस्येश्वरेण यदलेखि ललाटपट्टे
तत् स्यादयोग्यमपि योग्यमपास्य तस्य ।
का वासनाऽस्तु बिभृयामिह यां हृदाऽहं ?
नार्कातपैर्जलजमेति हिमैस्तु दाहम् ॥ ४९ ॥

यस्येति । यस्य जनस्य, ललाटपट्टे भालफलके, ईश्वरेण विधिना, यत् शुभमशुभं वा कर्मानुरूपम्, अलेखि लिखितं, तस्य जनस्य, अयोग्यम् अनर्हमपि, तत् शुभाशुभं कर्त्तृ, योग्यमनुरूपं फलम्, अपास्य अनादृत्य, स्यादेव स्वयं भवेदेवेत्यर्थः, एवं स्थिते सा वासना ईश्वरेच्छानुगृहीतकर्मवासना युक्तिर्वा, का अस्तु? सम्भावनायां लोट्, का वा सम्भविता? तन्न वेद्मीत्यर्थः, इह नलनिश्चयविषये, यां वासनाम्, अहं हृदा हृदयेन, बिभृयां धारयेयम्? अन्यतरनिश्चये सन्देहदुःखं न स्यादित्यर्थः। तत् स्यादयोग्यमपीत्यत्र दृष्टान्तमाह—जलजं पद्मम्, अर्कातपैः तपनसन्तापैः, दाहं न एति, तु किन्तु, हिमैः एति, तेन ईश्वरेच्छाऽनुगृहीतकर्मवासनानुसारिणी नलप्राप्तिः, सा तु दुर्ज्ञेया इति का गतिः? अतो देवानां न दोष इति भावः ॥ ४९ ॥

भगवान्ने जिसके ललाटमें जो (अयोग्य भी बात) लिख दिया है, उसके योग्य (बात) को भी दूरकर वह अयोग्य बात हो जाती है, (अतएव) मैं (नल-विषयक सन्देह होनेपर सत्य नलका निश्चय करनेके लिए) जिस उपायको हृदयसे ग्रहण करूं, वह कौन उपाय है?; कमल सूर्यताप (उष्णप्रकृति घाम) से नहीं जलता, किन्तु हिम (शीतप्रकृतिक हिम) से जल जाता है। [सूर्यतापकी उष्ण प्रकृति होनेके कारण उसीसे कमलका जलना उचित है, शीतप्रकृतिक हिमसे नहीं; किन्तु कमलमें इसके विपरीत कार्य होता है; अतः यह निश्चित है कि भगवान्ने जिसके ललाटमें अयोग्य बात भी लिखी है, उसकी वह अयोग्य ही बात होती है योग्य नहीं, अतएव मेरे तथा नलका संयोग यदि भगवान्ने ललाटमें नहीं लिखा है तो वह किसी उपायसे भी नहीं हो सकता, इस कारण (नलका निश्चय न कर सकने) में मेरी ललाटलेखा (भाग्य) का ही दोष है इन देवताओंका नहीं] ॥ ४९ ॥

इत्थं यथेह मदभाग्यमनेन मन्ये कल्पद्रुमोऽपि स मया खलु याच्यमानः ।
सङ्कोचसंज्वरदलाङ्गुलिपल्लवाग्रपाणीभवन् भवति मां प्रति बद्धमुष्टिः ॥५०॥

इत्थमिति । इह समये, इत्थमेतादृशं, मम अभाग्यं मन्दभाग्यम्, अभूदिति शेषः, यथा येन, अनेन मन्दभाग्येन, सः अतिवदान्यः, कल्पद्रुमोऽपि मया याच्यमानः सन्, सङ्कोचो मुकुलीभावः, स एव संज्वरः सन्तापः, 'सन्तापः संज्वरः समौ' इत्यमरः, येषां तादृशानि दलान्येवाङ्गुलयो यस्य तादृशः पल्लवाग्रमेव पाणिर्यस्य तादृग्भवन् सङ्कुचितपाणीभवन्, अभूततद्भावे च्विः दीर्घश्च, मां प्रति बद्धमुष्टिः अमुक्तहस्तः, कृपण इत्यर्थः, भवति खलु भवत्येव, इति मन्ये; अर्थिमनोरथपूरकः

**स कल्पवृक्षोऽपि मयि प्रतिषेधरूक्ष एव स्यात्तथाविधो मे भाग्यविपर्यय इति भावः ॥ ५० ॥**

इस समय ( अथवा—नलकी एकता ) में इस प्रकार अर्थात् नलके अनेक होनेसे जैसा मेरा अभाग्य है, इस प्रकार ( या–इस कारण ) मुझसे याचना किया गया वह ( अतिशय दानी ) कल्पवृक्ष भी सङ्कोचरूपी अतिशय ज्वर ( ताप ) वाले पत्ते ही हैं अङ्गुलियां जिनके ऐसे पल्लवरूप हस्ताग्रवाला होता हुआ बद्धमुष्टि ( नहीं देनेके अभिप्रायसे बँधी हुई मुट्ठीवाला पक्षा०—कृपण ) ही होगा । ( सर्वदा दानशील भी कल्पवृक्ष मुझे नलके लिए याचना करनेपर मेरे अभाग्यवश बद्धमुष्टि ( कृपण ) हो जायेगा अर्थात् नलको नहीं देगा, अत एव मेरा कल्पवृक्षसे भी नलको मांगना व्यर्थ है । मुट्ठी बांधनेवाले व्यक्तिके हाथकी अङ्गुलियोंका सङ्कुचित होना उचित ही है ] ॥ ५० ॥

देव्याः करे वरणमाल्यमथार्पये वा ?
यो वैरसेनिरिह तत्र निवेशयेति ।
सैषा मया मखभुजां द्विषती कृता स्यात्
स्वस्मै तृणाय तु विहन्मि न बन्धुरत्नम् ॥ ५१ ॥

**देव्या इति । अथवा इह पञ्चानां मध्ये, यो वैरसेनिः नलः, तत्र तस्मिन्, निवेशय संस्थापय, इति, उक्तेति शेषः, देव्याः वाणीदेव्याः, करे वरणमाल्यं पतिवरणनिमित्तं मालाम्, अर्पये ? तच्च न युज्यते इत्याह-सैषा देवी सरस्वती, मया मखभुजां देवानां, द्विषती द्वेषिणी, विद्वेषपात्रीत्यर्थः, 'द्विषोऽमित्रे' इति शतृप्रत्ययः । 'उगितश्च' इति ङीप् । 'द्विषः शतुर्वा' इति विकल्पात् षष्ठी, कृता स्यात्; तथा च मत्प्रेरणया देव्या यथार्थनले वरमाल्यार्पणे कृते सति इन्द्रादीनां नलरूपधारणरूपमाया प्रकाशिता भवेत्, एवञ्च सति देव्युपरि इन्द्रादीनां विद्वेषो भविष्यतीति भावः । तृणाय तृणकल्पाय, स्वस्मै स्वार्थम् इत्यर्थः, तृणतुल्यस्य निजस्य कार्यसिद्धये इति भावः, बन्धुः रत्नमिव इति बन्धुरत्नं परमबन्धुं, तु पुनः, न विहन्मि न विरुणध्मि; तथा च देव्युपरि इन्द्रादीनां विद्वेषे जाते तद्विद्वेषस्य मन्मूलकत्वेन मदुपरि देव्याः पूर्ववत् बन्धुभावो विहतो भविष्यतीति भावः ॥ ५१ ॥**

अथवा 'इन ( पांचों नलों ) में जो वीरसेन-पुत्र ( नल ) हो, उसमें इस जयमालाको डालदो' ( ऐसा कहकर ) सरस्वती देवीके हाथमें इस जयमालाको दे दूं ?, ( किन्तु ऐसा करके ) मैं ( सरस्वती देवीके द्वारा इन्द्रादिके कपटको प्रकट कराकर ) इस सरस्वतीको देवोंका शत्रु बना दूंगी, ( अत एव नलप्राप्तिरूप मेरा अभीष्ट लाभ भले न हो, किन्तु ) तृणरूप अपने लिए ( सरस्वतीरूप ) बन्धुरत्नको नहीं नष्ट करूंगी । [ मेरी प्रार्थनाके अनुसार सरस्वती देवीके द्वारा सत्यनलके कण्ठमें जयमाल डाल देनेपर इन्द्रादिदेव अपना कपट प्रकट हो जानेके कारण सरस्वती देवीसे विरोध करने लगेंगे, अतएव मैं ऐसा कार्य

-कराकर तृणवत् अपने लिए सरस्वतीरूप बन्धुरत्नको नहीं नष्ट करूंगी। अन्य भी कोई चतुर व्यक्ति तृणके लिये रत्नको नष्ट नहीं करता, अतएव अपनी स्वार्थ-सिद्धिके लिए बन्धुरत्न सरस्वती देवीको देवताओंका शत्रु बना देना उचित नहीं है ]॥ ५१ ॥

यः स्यादमीषु परमार्थनलः स माला-
मङ्गीकरोतु वरणाय ममेति वैताम्[1] ।
तं प्रापयामि यदि तत्र[2] विसृज्य लज्जां
कुर्वे कथं जगति शृण्वति ? हा विडम्बः ॥ ५२ ॥

य इति । अमीषु पञ्चसु मध्ये, यः परमार्थनलः स्यात् स परमार्थनलः, मम वरणाय मालां वरणस्रजम्, अङ्गीकरोतु स्वीकरोतु, तत्र सभामध्ये, लज्जां विसृज्य इति उक्त्वा वा एतां मालां, यदि तं सत्यनलं प्रापयामि तदा जगति निखिलसभास्थलोके, शृण्वति सति कथं कुर्वे ? हा कष्टं, विडम्बः परिहासः; तादृशोक्त्या मम निर्लज्जता प्रकटीभविष्यति तत् श्रुत्वा च सभास्थाः सर्वे लज्जाहीनतया मां परिहसिष्यन्तीति भावः ॥ ५२ ॥

इन ( पांच नलों ) में-से 'जो वास्तविक नल हो, वह मुझे वरण करनेके लिए इस मालाको स्वीकार करे' ऐसा कहकर ( या इस प्रकार ) यदि जयमालाको उसे ( नलको ) प्राप्त कराऊं तो स्वयंवरमें लोगोंके ( मेरी इस बातको ) सुनते रहनेपर लज्जाको छोड़कर मैं यह कैसे करूं ? हा कष्ट है कि यह परिहासका कार्य है अर्थात् मेरे ऐसे कहनेपर स्वयंवर में उपस्थित जनता मेरा परिहास करेगी कि दमयन्तीने लज्जाको छोड़कर इस प्रकार नलको जयमाल पहनाया ]॥ ५२ ॥

इतरनलतुलाभागेषु शेषः सुधाभिः स्नपयति मम चेतो नैषधः कस्य हेतोः ।
प्रथमचरमयोर्वा शब्दयोर्वर्णसख्ये विलसति चरमेऽनुप्रासभासां विलासः ॥

इतरेति । एषु पञ्चसु मध्ये, इतरेषां चतुर्णां, नलानां तुलाभाक् सादृश्यभाक्, शेषः पञ्चमः, नैषधः कस्य हेतोः केनापि कारणेन, 'षष्ठी हेतुप्रयोगे' इति षष्ठी, मम चेतः सुधाभिः स्नपयति; 'सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः' इति न्यायादनेनैव सत्यनलेन भाव्यमिति मन्ये इति भावः। सत्यनलत्वप्रमापिकासहेतुकीं मनःप्रीतिं दृष्टान्तेन द्रढयति, प्रथमेति । प्रथमचरमयोः पूर्वोत्तरयोः द्वयोः, शब्दयोः वर्णसख्ये अक्षरसाम्ये सत्यपि, चरमे उत्तरे शब्दे, अनुप्रासो वर्णावृत्तिलक्षणः छेकानुप्रासादि-शब्दालङ्कारः, तस्य भासां शोभानां, विलासो वा चमत्कारिता एव, 'वा स्यात् विकल्पोपमयोरेवार्थेऽपि समुच्चये' इत्यमरः, विलसति स्फुरति, तथा च अनुप्रासस्थले अन्तिमशब्दे वर्णसाम्यं यथा चमत्कारविधायकं भवति, तद्वदन्तिमे

१. 'चैताम्' इति पाठान्तरम् । २. 'तत्तु' इति पाठान्तरम् ।

नैषधे नलसाम्यमेव मम चेतसः परमप्रीतिसम्पादकं भवति, न त्वत्र सत्यत्वं प्रयोजकं, यतः सर्वे एव समानरूपा इति भावः। अनुप्रासानां तादृशत्वे दृष्टान्तस्तु अलङ्कारग्रन्थे स्फुट एव, अथवा अस्यैव श्लोकस्य चरमचरणे विलस-विलासः प्रास-भास इति शब्दचतुष्टयेऽपि सम्भवति; अथवा प्रथम-शब्दप्रयोगानन्तरं चरम-शब्दे प्रयुक्ते एव तत्रानुप्रासः सम्भवति; यथा वा अत्रैवानुप्रासभासां विलास इत्यत्र सर्वसकाराश्रयत्वे अनुप्रासस्यान्तिममकारे स्फुरणम्, एवमन्तिबुद्धौ विपरिवर्त्तमानत्वान्नलत्वाभिमानमात्रम्, एतावता अयमेवेति निश्चयो युक्त इति भावः। अत्र दृष्टान्तालङ्कारः ॥ ५२ ॥

अन्य ( प्रथम चार ) नलोंके समान रूपवाला शेष ( पांचवां ) यह नल मेरे चित्तको किस कारण अमृतोंसे स्नान करा रहा है ? अर्थात् इन प्रथम चारोंको छोड़कर यह अन्तिम नल अमृतस्नपन कराते हुएके समान मुझे क्यों रुचिकर हो रहा है ? इस कारण यही सत्य नल प्रतीत होता है। अथवा—'प्रथम तथा चरम' ( पहले तथा अन्तवाले ) शब्दोंके अक्षरोंमें समानता रहनेपर भी 'चरम' ( अन्तवाले ) शब्दमें अनुप्रास ( छेकानुप्रास, वृत्त्यनुप्रास, लाटानुप्रास आदि अलङ्कार ) चमत्कार स्फुरित होता है। [ पहले तथा अन्तवाले शब्दोंके अक्षर समान रहनेपर भी जिस प्रकार अन्तवाले शब्दमें ही अनुप्रासका चमत्कार रहता है, अथवा—इस श्लोकके ही 'प्रथम' तथा 'चरम' शब्दोंमें-से अन्तवाले 'चरम' शब्दमें ही अनुप्रासका चमत्कार जिस प्रकार स्फुरित होता है पहलेवाले 'प्रथम' शब्दमें नहीं, अथवा—प्रथम तथा चरम ( पहले तथा अन्तवाले ) चरणोंमें समानवर्ण होनेपर भी अन्तवाले चतुर्थ चरणमें ही 'प्रास, भास, विलास'में अनुप्रासका चमत्कार जिस प्रकार स्फुरित होता है; उसी प्रकार इन पांचों नलोंके तुल्यरूप होनेपर भी इस पांचवां नल ही मेरे चित्तको चमत्कृत करता है अतः इस चमत्कारमात्रसे इसे ही वास्तविक नल नहीं निश्चित किया जा सकता। ] ॥ ५२ ॥

इति मनसि विकल्पानुद्यतः सन्त्यजन्ती क्वचिदपि दमयन्ती निर्णयं नाससाद।
मुखमथ परितापास्कन्दितानन्दमस्या मिहिरविरचितावस्कन्दमिन्दुं निनिन्द ॥

इतीति। इति मनसि उद्यतः उत्पद्यमानान्, उत्पूर्वादिणः शत्रन्ताच्छसि पुंसि रूपम्, विकल्पान् विचारान्, सन्त्यजन्ती दोषोद्भावनद्वारा प्रतिषेधन्ती, दमयन्ती क्वचिदपि पञ्चसु एकत्रापि, निर्णयं नलनिश्चयं, न आससाद। अथ नलनिश्चयाभावानन्तरं, परितापेन आस्कन्दितानन्दं निरस्तानन्दम्, अस्याः दमयन्त्याः, मुखं मिहिरेण सवित्रा, विरचितावस्कन्दं कृततिरस्कारम्, इन्दुं निनिन्द तद्वद्दीनम् अभूदित्यर्थः। एषा च परिताप-दैन्य-शून्यत्वादिकृच्चिन्ता अनुभावो ज्ञेयः; तदुक्तम्—'इष्टानधिगमाद् ध्यानं चिन्ता-शून्यत्व-तापकृत्' इति ॥ ५४ ॥

इस प्रकार ( १३।४१—५२ ) मनमें उठते हुए विकल्पों ( विविध सन्देहों ) को छोड़ती

